संस्कृत भाषा पर उनका विलक्षण अधिकार था। उनकी कल्पना उर्वर है। दीर्घ समासों और जटिल वाक्यों के होते हुए भी उनकी कृति आकर्षक है। संस्कृत साहित्य की श्री-वृद्धि में महिलाओं ने भी योग दिया है, इसका ज्वलन्त उदाहरण वरदाम्बिका- परिणय-चम्पू है।

सोलहवीं शताब्दी के कवि कर्णपूर कृत आनन्दविलासचम्पू में तथा जीवगोस्वामी के गोपालचम्पू में भगवान् श्रीकृष्ण की ललित बाल-लीलाओं का सरस वर्णन है। सत्रहवीं शताब्दी में नारायण ने स्वाहासुधाकरचम्पू की रचना की। इसमें अग्नि-पत्नी स्वाहा और चन्द्रमा के प्रणय की कथा है। यह रचना 'आशु-कविता' का नमूना है। वेंकटाध्वरि (१६५० ई०) के विश्वगुणा-दर्शचम्पू में दो गन्धर्व अपने विमानों पर आरूढ़ हो भारत के विभिन्न प्रान्तों के गुण-दोषों का विवेचन करते हैं। शङ्कर कवि के शङ्करचेतोविलासचम्पू में वारेन हेस्टिंग्स के समय के महाराज चेतसिंह की प्रशंसा की है।

संस्कृत के प्रमुख चम्पूकाव्य-रचयिताओं की कालक्रमानुसार नामावली इस प्रकार है—

*त्रिविक्रमश्च सोमश्च हरिचन्द्रस्तथैव च।*
*भोजश्च सोड्ढलश्चैव राज्ञी तिरुमलह्वाया॥*

*नारायणस्तथा चासन् वेङ्कटाध्वरिसूरयः।*
*शङ्करोऽपि च प्रख्याताः चम्पूकाव्यविधायकाः॥*

---